स्वर्गात् कान्ति, विकचकुसुमा द्वासना प्रावृडब्दा,
च्छम्पा, यद्वत् क्षणमपि मना म्नो सहन्ते वियोगम्
पुम्भ्यो गाढप्रणयहृदया स्तद्ध देव स्वनार्यः;
धिग्मेप्राप्तं विरहतपनं दुर्भरं विप्रलम्भम् ! ॥ 258

दूरावासस्थसनविमुखा स्स्म रनाराचभीता
स्सभ्य गुप्त्वा स्वमुखविवरे स्वोरसि स्वार्थभागे
दारा न्नैजा नजहरिहरा स्सन्ति चेद्रागयोगे;
प्रश्नः कोवा मनुजविषये, संयम श्शब्दमात्रः ॥ 259

पुण्यक्षेत्रीकृतभुवि चर त्रैकवाटी प्रशस्ति
स्मृत्वा वृत्तं गदित मधुना गन्धवद्गाढ मूढ्वा ।
भो हासिष्टाः सजवचरणः सत्त्वयुक्तोऽबरे; ते
दौत्ये प्राप्ते भवतु भवुकं मे ऽप्यजस्त्रं भृशं शम् ॥ 260

अगच्छंतीं वियति विहगीं कांचि दातुं स्वनीडं
भर्तुं दूरा मभिगतपथात् त्वं बलान्मा नयेस्ताम् ।
प्रत्याशायां; मदनदहनात् प्राणिनां तुल्यतापो;
यावन्नाथं समुपलभते सा, भवान् जोषमास्ताम् ॥ 261

मार्गे दीर्घे विहरसि यदा मत्समुक्ते तदा ये
भाषावेषै रभिमतमतै श्चासते चान्नपानैः ।
भिन्नाः वर्णा इव हरिधनुस्संगता स्सोदराः स्तान्
आशंसेथाः पवन! सकलान् भारतीया न्मदीयान् ॥ 262

अन्ते चैवं मदभिलषितां लाढगुर्वीं त्वमित्वा
ता मन्विच्छे स्तिमितमनसा तत्र नानास्थलेषु; ।
यात्रारम्भं कुरु शुभदिने ऽद्यैव; ते स्या द्वियायो
हृद्री तीरे प्रसवलतिका श्लेषणाशेषतोषः ॥ 263

ता मादौ मत्कुशलचरितं ब्रूहि यस्मा दपांग
श्रीलुंटाको ऽनिरळानिलिनः खेदशाप्पः कवोष्णः ।
द्रा क्कर्दूंडे मुकुरमसृणे मोदबाष्पायते; द्यो
हस्ते स्रस्तो वळयविसर श्श्वम्तु छिन्नो भवेन्नु ॥ 264

दूरायातं त्वरितभरितं स्वप्रियस्य प्रदेशात्
कार्ये शूरं परहिततचरणं त्वां जगत्प्राणसंज्ञम् ।
वीक्ष्याऽऽकर्ण्य प्रकटितकथां चार्चये त्सा प्रहृष्टा;
अग्रे पूज्यो गृहिभि रतिथि दैवव द्भारतार्यैः ॥ 265

# मरुत्सन्देशः

## पंचम भागः

प्रियांतरंगः

लब्धामोदो मृदुलवचनै स्तस्य वायुः प्रसन्नः
कुंजात्तस्मात् प्लवग इव तन्नारिकेळद्रुमाग्रम् ।
लंघित्वारात् कलितकृपया मेघमार्गे प्रगच्छन्
तत्संध्यायां वनभुवि फलं पातयामास तस्य 266

तत्सप्ताहे चरति निकटे चैकदा स्वांगनाया
आप्त्वा लेखं तमभिगठितै स्तोषबाष्पै रसिचत् ।
प्रायस्त्वा न्निर्गतभवनतः प्राप्त मीदृक्षभाग्यं;
श्रेयोऽभीष्टम् न किमु भवति प्रार्थितेभ्यो महद्भ्यः[1]।। 267

तत्रत्यां स्तान् विविधविषयान् संपठन्नूर्जितान् प्राक्
झान्सी लक्ष्मी स्मृतिकृतिचणान् रोमहर्षं स आपत् ।
प्रौढादर्शान् भरतजननीसेवनत्यागपूर्णान्;
को नोद्दिप्तो भवति भुवने स्वांगनाशौर्यकार्यैः[1] ।। 268

तथापि विश्वसित्येवं
'स्वप्रिया सहते सकृत्
स्वारिशस्त्रशतं किंतु
स्मारशल्यं कदापि न ॥ 269

इव स्समागत्य सा साध्वी
सन्निधिं सर्वमंगळा ।
गृहलक्ष्मी वचोवाणी
स्त्वं सदा मोदयिष्यति' ॥ 270

तदा दूराड्डयित्वाऽग्रे
गोपुराग्रे स ऐक्षत ।
कांचि त्कपोतकीं कांतं
चुंबितुं चिर मुत्सुकीम् ॥ 271

कस्तूरी गांधि दंपत्यो
श्चित्रं पश्यति चित्तखे ।
गार्हस्थ्य प्रेमनव्यार्ध
श्रीशंपा तत्क्षणेऽनटत् ॥ 272

काले तस्मिन् श्रवणसुभगं रेडियो संप्रसारे
सायं कार्यक्रमनियमितं सोऽश्रुणो देववाण्याम् ।
चक्षुः पर्वप्रकृतिरुचिम न्मातृदेशस्तवं तं;
कश्चिद् द्विद्धत्तिलकभणितं मंगळश्लोकयुक्तम् ॥ 273

देशेऽस्मदीयेऽखिलपत्तनानां
गृहेगृहे देहळिका लसन्तु ।
स्वर्णद्रवै श्शोणित पद्मरागै
स्सदाऽवलिप्ता स्तिलकीकृताश्च । 274

सर्वदा श्वेतरथ्यासु योषितां रंगवल्लिकाः
भासेरन् मौक्तिकक्षोदै र्भावना योगिना मिव ॥ 275

सुरसेवा, सुराऽसेवा नीतिश्चाऽनीति र्विचिता ।
यमाप्ति रयमाप्तिश्च नृणां स्यु रचिरं चिरम् ॥ 276

दिनादौ प्रणवक्षीरं, दिनान्ते प्रणयामृतम् ।
पेयास्तां प्रियदम्पत्यो र्मनोहंस्यौ, चिदे, मुदे ॥ 277

सस्यश्यामं सकलकुतलं चार्पितेजः प्रफुल्लं
मर्त्यानां संकुचितहृदयं चार्थशैलं स्समृद्धम्
पौराणां नः करयुगतलं चात्मवाक्पुष्पगन्धै
रोजः पूर्णं भुवनवदनं चानिशं सत्वनन्तम् ॥ 278

या शीताद्रिप्रकटमकुटा कम्र 'काश्मीर' ललाटा
सम्प्रेक्ष्या 'श्री नगर' तिलका खेल दब्दालकांका
विश्वेशश्री निलयहृदया जाह्नवीहारधुर्या
विंध्यारण्याऽऽहरितरसना, मध्यदेशाऽऽमनोज्ञा ॥ 279

कोलारखन्याः कनकसुषमा, पादभूषाभिरामा
राकाचांद्री धवळहसना शांत्यहिंसाप्रसन्ना ।
रेखाश्रांश द्विविधमुखशस्सृष्टदेशैक्य पाशा
सौंदर्यश्री सृजनकलना हृत्प्रतिष्ठाप्रण्या ॥ 280

गांधीमार्गाभ्युदयविनव ज्ञानविज्ञानभावा
कर्मानारश्रिय मुपगना, धर्मचक्रप्रयुक्ता ।
एकं सद्भावपरममहिमा वीरसू देवकामा
सोत्तिष्ठन्ती भरतजननी विश्वरागे विराज्यात् ॥ 281

# मरुत्सन्देश

## प्रथम भाग

## हिंदी टीका

नीलाकाश के नीचे उत्साही चान्द स्निग्ध ज्योत्स्ना बरसा रहा था। घर के अगवाडे और पिछवाडे के बगीचों में स्थित लताओं और निकुंजों में पवन क्रीडानिमग्न था। इसी समय आन्ध्र प्रदेश के कर्नूल शहर में एक युवक विधिविलास से प्राप्त प्रियतमा के वियोग ताप से तडप रहा था। उसने समीर से यों कहा :-

हे पवन! स्नेहांचल धारिणी गोपिकाओं से कृष्ण भगवान की तरह पवित्र दक्षिण समुद्र में स्नान कर मलय पर्वत पर चन्दन वृक्ष के गंधों से महका होकर आये हुए तुम्हें मेरा स्वागत है २

हनुमान के पिता हे वायु! तुम सृष्टि के आरंभ से सर्वत्र व्याप्त हो। पंच भूतों में प्रधान हो। सर्वदा वन्दनीय हो। कीर, हंस और जलद से भी गतिमान हो। आकाश में बहुत आसानी से विचर सकते हो। अतएव हे तात! तुम से प्रार्थना है कि मेरा यह सन्देश का काम पूरा करो। ३

पहले पहल जरा मेरी कथा सुनो। तुम्हारा भला हो। पिछले साल की बात है। एक दिन उत्तर दिशा की ओर अपनी प्रियतमा के साथ यात्रा के लिए निकला। वहां के लद्दख प्रान्त के सुरम्य गिरि-कानन-सरोवरों की शोभा से मुग्ध हो जब मैं उस की प्रशंसा में लीन था तब हाय! मैंने दुष्ट चीनियों को आक्रमण करते देखा। ४

उस युद्ध की प्रचंड ज्वालाओं से भीत उस नगर की जनता जब जानबचा कर भाग जानेवाली थी तब मैं भी कश्मीर की ओर जाती हुई किसी फौजी ट्रक में चढते चढते अपनी प्रेयसी से बिछुड गया था। तब से उस की वियोग की व्यथा से बेचैन हूँ। अब तक पता नहीं है कि उस की क्या हालत है। ५

मैं तो यहाँ प्रियतमा के वियोग की ज्वालाओं में जल रहा हूँ। मगर पता नहीं है कि वह कहाँ है? क्या कर रहीं हैं। अतः कृपाकर मेरा यह उपकार करो। ६

तुम रूप रहित हो क्या! गतिमान हो। ताकतवर हो। सब लोकों की जान में जान हो। संपूर्ण चरित्रवान हो। भौवन विश्वकर्मा की (कश्यप की पुत्री काश्यपी) पत्नी भूदेवी के लिए चामर के समान हो स्पर्शमात्र से हर्षदायी हो। सदा श्रमी हो। ७

पहले ही तुम भारत के दक्षिणाग्र में स्थित कन्या कुमारी पदपद्मों में विराजमान आरती के सुंधित धूप का आघ्राण करचुके हो उस देवी के दर्शनमात्र से धन्य हो कर तुम ताम्रपर्णी को पार कर आये हो। ८

वहाँ तुमने दिनकर को देखा होगा। उभय संध्याओं में आती जाती हुई रजनी रूपी नारी प्रणय वर्तिनी होकर तांबूलराग-रंजित मधुरांधरों से, पूर्व-पश्चिम रूपी उस के कपोलों पर चुंबन देती रहती है। ९

केरल प्रांत में मिलनेवाले नारियल के वृक्ष, प्राचीन ऋषि कुल की रीति के अनुसार भारत के अतिथि बनकर नये आये हुए तुम्हें प्रणाम कर अपनी सुदीर्घ शाखा रूपी हस्तों से नारिकेल फलों को पूर्ण कुंभों के जैसे ऊंचे उठाकर सत्कार कर चुके होंगे।१०

पक्षियों केलिए मुकुर समान स्वच्छ जलवाली कावेरी सोल्लास बहती रहती है। उसके किनारे पर स्थित नींबू, शेव, अनार, आम आदि पेडों पर रहनेवाले खग कुल के साथ तुम ने भी फलाहार किया होगा। ११

पिछली रात के रति कार्य में उत्पन्न स्वेद जल को धोने केलिए; कपोलों के नखक्षतों को मिटाने केलिए; कारडों को साफ करने के लिए सुबह नदी को जाती हुई स्त्रियोंका पीछा किया होगा। तुम्हें क्या मिला ? १२

मेरा सवाल है – गुड की तरह स्त्री भी सब समयों में अपनी मधुरिमा बनाये रखती–क्या इसी उद्देश्य से तुमने उन का पीछा किया। १३

पुरुषों से प्राप्त श्रम को दूर करने केलिए वे औरतें नदी जलों को हिजडे मान कर घुटनों तक नदी में उतरीं। लेकिन उन औरतों के स्पर्श से जल में (जल-संस्कृत में नपुंसक लिंग है) चंचलता हुई वह और तरंग (संस्कृत में तरंग पुंलिंग है के रूप में उन मनोहर पयोधरों का परिष्वंग लेने आगे बढा। स्त्रियों के संसर्ग में आने पर इस संसार में कौन विचलित नहीं होता और कौन मतवाला नहीं बनता ! १४

मणिजडित सुवर्ण कंकणों से भूषित बाहुद्वयों को उठा कर कावेरी के पवित्रजल में स्नान करनेवाली औरतें अपने शरीर को धोते समय हाथों के हिलने से ऐसी ध्वनि होती थी मानो त्यागाराज की वीणा से निकली हो। रुप में भी उन के हाथों का वीणादंड का साहश्य है। त्यागराज दक्षिण पथ के महान वैणिक और राम भक्त है। १५

शिवकंचि में मारवा शासकों के अधीन में स्थित शिल्पियों ने वंशानुगत ब्राहम्य क्षात्र संपदायों को प्रकट करनेवाले शिल्पों को बनाया। श्री कामाक्षी के भक्त, श्री धर्मपाल राजा के पुत्र का इतिहास बोम्मकंटि प्रभाकर कवि से लिखित 'धर्मपाल विजय' नामक ग्रंन्थ से विदित हुआ होगा। १६

गाँवों के कुछ लोग रुपयों के बूते पर ओहदे पाकर अख-बारों की मदद से नेतागिरी पाते हैं और ढोंगी वेषों से, मीठी बातों से खुदगर्ज बन कर इठलाते हैं। वे लोक सेवा के मीठा राग आलापते हुए जोंक की तरह खून चूसते रहते हैं। १७

इस कौम में प्रजा का शोषण ही दिखाई देता है न कि शासन। यहाँ प्रांतीयाधिकारी गरीब लोगों को सुख पहुंचाने के बदले दुख देते हुए (अधिक+अरि) अधिकारी के नाम से शोभित हो रहे हैं। जब रक्षक ही भक्षक बनें तब श्रेयो राज्य की स्थापना कैसे होगी। १८

स्वतन्त्र पार्टी के कोई नेता कहते हैं – 'मूंछों पर ताँव देनेवाले अपने पुत्र जब बुजदिल हो गये तब भारतमाता विदेशीय पालकों के फाटकों को आँसुओं से भिगोती हुई अन्न और आयुधों की भीख मांगती हुई भटकती है।' १९

'अब तक देश में विद्या और स्वास्थ्य के विषयों में क्यों श्रद्धा नहीं ली गयी?' – बार बार भौंहें तान कर सरकार से सवाल करनेवाले श्री राजाजी से मिल चुके हो न! २०

बंगलूर नामक रमणी के कंठहार जैसी शास्त्रशालाएँ हैं जो एक महान वैज्ञानिक श्री सी वी॰ रामन से बनी और दूसरी हिंदुस्थान एइरो नाटिक्स के आधिपत्य में स्थापित वायुयान शाला है, तुमने देखी होगी। २१

वहाँ के चंदन वृक्षों से प्राप्त सुगंधि का आघ्राणकर मंदार पुष्पों का नीराजन लेकर, खेड्डा नस्ल के हाथियों के गले की घंटियों को हिलाते हुए विविधोपचारों से वहाँ की देवी चामुंडीश्वरी की तुमने पूजा की होगी। २२

हंपी के खंडहरों से हो कर जब तुम उड कर आये हो तब मालुम हुआ होगा कि श्रीकृष्णदेवराय के शासन काल के आन्ध्र साम्राज्य का वह शिल्प, साहित्य, कला, वैभव स्वामी विरूपाक्ष के चरणार्चन करती हुई बहनेवाली पवित्र 'पंपा' नदी के जलों में मिल गया होगा। २३

जिस प्राचीन वैदिक ग्रंथों के सामाजिक नियमों ने वर्ग, जाति और वृत्तियों के बीच ऊंच-नीच भावना को उत्पन्न किया है। उन सिद्धांतों को अपने तर्क के बल पर शुष्क साबित किये हुए मार्ग सहायाचार्य जी तुम्हारे लिये संस्तवनीय हुए। (उन्नीसवीं सदी में चित्तूर की अदालत में जीते हुए महान पंडित) २४

अत्यंत कठिन क्षेत्र और बीज गणितों को अपने अंतर्नेत्र से परिष्कृत कर जिसने ज्ञान ज्योति को फैलाया उस अभिनव भास्कर के दर्शन हुए होंगे। २५

महान सभाओं में दियेहुए सवालों का जवाब निमेषों में देकर अनेकों विषयों में अद्वितीय कहलानेवाले सांख्याचार्य, गणितब्रह्म के नाम से विख्यात और विश्व कर्मा के भक्त लक्कोजु संजीव राय शर्मा को तुम प्रणाम कर चुके होंगे। २६

आधुनिक ऋषिमाला में नूतन मणि बने हुए, कंदिमल्लय्य पल्ले के मंदार पुष्प कहलानेवाले, मुमुक्षुमार्ग के दर्शक, विभिन्न धर्मों में सामंजस्य के स्रष्टा, त्रिकालज्ञाता महान योगी वीर ब्रह्मेंद्र की स्तुति की होगी। २७-२८

साहित्य, तत्वज्ञान, शिल्पकला आदि ग्रन्थों की रचना रूपी त्रिविध यज्ञों को ऋत्विक की दीक्षा से अपनी आयु रूपी यज्ञ वेदी पर पूर्ण कर अवभृथ पयस्रोत में स्नान कर धन्य बने हुए अनन्य योगी कोट्टूरि वीरराघवाचार्य जी ने वीर ब्रह्मेंद्र के जीवन चरित को लिपिबद्ध किया था। २९

हंद्री नामक उपनदी की सपर्याओं को प्राप्त और तीरस्थ वृक्षों की शाखा रूपी बाहुओं से च्युत पुष्पों और कलियों से अलंकृत छाती से हमेशा इस पुर में से हो कर बहनेवाली तुंगभद्रा के भी दर्शन करो। ३०

कोंडारेड्डी नामक एक महाशय ने अपने गढ के ऊपर स्थित सुदीर्घ स्तंभ रूपी हाथ से देवताओं को अपने नगर में वास करने केलिए आह्वान किया तभी से वे इस पुर में आप के अंशों से शोभित साहित्य, शिल्प कला विज्ञों का पोषण करते रहे । ३१

श्रीशैलादि पुण्य तीर्थों के चित्रों से अंकित साडी पहनी हुई, 'दैनंदिने' आदि कला स्थानों से चित्रित सुन्दर अंचलवाली कर्नूल ने 'आंध्र प्रदेश' नामक सुत को जन्म दिया। उस से समता धन्या त्रिलिंग में कोई नहीं है । ३२

विश्वामित्र के आदेशवर्ती रामचंद्र के भक्त, गांधीजी का शिष्य, पो॰ श्रीरामुलु नामवाला, आंध्र राष्ट्र के लिये निरशन दीक्षा से, आत्माहुति करके सब लोग को विस्मित कर चुके ! ३३

# मरुत्सन्देश

## दूसरा भाग

## हिंदी टीका

हे पवन! तुम अतिथि भाव से थोडी देर केलिए गद्वाल में ठहरो। श्री पोकूरि काशीपति कवि ने 'सारंगधरीयम' नामक द्व्यर्थि काव्य लिखा जिसको पूजा भाव से वह समर्चन किया था।

जिस पुरंध्री ने धारानगर की तरह कीर्ति ज्योत्स्ना को फैलायी वैसे गद्वाल में अनेकों कवि गण आते-जाते थे और अपनी कविता प्रतिभा से जनता को चकित करदेते थे। ३५

तुम्हारे मार्ग में 'वनपर्ति' नामक नगर भी देखने को मिलेगा। वह विद्वानों का निलय था। उन के साहित्य चर्चाओं को सुन कर वटु समुदाय वृक्षों की छाया में बैठ जब बहस करते रहते थे तब वृक्षाओं पर स्थित कोयल, मैना, तोता आदि पक्षि गणों उन काव्य पाठों का पुनश्श्रवण करते तुम सुन सकोगे। अतः कुछ समय केलिए वहाँ तुम ठहरो। ३६

वह साहिती गंथ जो अब थोडी सी वहाँ बची उस को सूघते हुए मेहबूब नगर पहुंचा। इस आधुनिक काल में भी प्राचीन काव्य चमत्कारों का सृजन किया हुआ एक अंध कवि को तुम देख सकोगे। ३७

कहा जाता है कि इस पृथ्वी पर ब्रह्मा के पूजा स्थान नहीं हैं। लेकिन बाल ब्रह्म कवि, चित्र कविता चतुर, वाचस्पति कहलानेवाले उस नेत्रहीन कवि को देखने पर तुम मानोगे कि ऊपर का वाक्य सत्य नहीं है। उन्हो ने सताईस अर्थ वाले पद्य को काव्य में लिख कर अपनी कविता प्रतिभा को दिखाया। ३८

उस प्रतिभावन के घर से कुछ दूर आगे चलोगे तो दसों दिशाओं के लिए छत्र बना हुआ एक महान वट वृक्ष तुम्हें दिखाई देगा। ३९

अपनी शाखा-प्रशाखाओं के चामरों से पंखा करती हुआ और अपने घोंसलों में बैठ का बोलनेवाले पक्षि समुदाय के मधुर कंठों से वहाँ आनेवाले यात्रिक गण का कुशल पूछता हुआ वह वृक्ष एक सद्गृहस्थ की तरह शोभायमान है। ४०

उस वृक्ष के जड में स्थित सांपों के कालेबिलों को पृथ्वी तक लटकनेवाली लंबी शाखाओं को, और अग्र भाग में प्रकाश-मान चंद्रमा को रातों में देखकर भक्तगण शिव की स्तोत्र करने लगते हैं। ४१

रसिक युवक गण उस वृक्ष के तले उपविष्ट हो कर मदन-कदनो-द्दंड-ज्ञान सिद्धि की आशा से वात्स्यायन के काम सूत्रों का अध्ययन करते रहते हैं कि तरुणी की नीवी में मोह है, अधरों में अमृत है दृगों में योग है और स्मिति में ब्रह्मानंद है। ४२

उस पेड पर बसनेवाली चिडियों की चहचहाहट सुनकर नव वधुएँ उन चिडियों को छोडती हुई कोसती रहती हैं। फिर शाम के समय उन के कलरव से पलंग पर जाने की सूचना पाकर खुशी से अभिनंदन करती रहती हैं। वे चिडियाँ इस तरह कभी निन्दा और प्रशंसा के पात्र बनती है। हाँ, एक ही काम समय भेद से बुरा फल देनेवाला होता है। ४३

उस पेड की डालियों के हिलने से उत्पन्न मंद समीर से संतुष्ट युवतियाँ और उस की शीतलता से विगत श्रमी युवक, दोनों रजनी रूपी गाय से राग-क्षीर पीते हैं और रत्यानंद में विभोर हो कर गाढ निद्रा मग्न हो जाते हैं। ४४

भाग्यनगर –

हैदराबाद के 'हुस्सेन सागर' के किनारे पर बसी हुई अट्टालिकाओं के बरामदों में विहार करती हुई सुडौल आंखों और लंबेबालोंबाली युवतियों की परछायियों जब तालाब के पानी में झलकती हैं तब वहाँ की मछलियाँ और लंबे शैवाल जाल शरम से सिर झुकाती हैं। ४५

हैदराली जैसे उत्तम वीर पुरुष पूर्वकाल में शतृ सेना रूपी वनों को अपने प्रतापाग्नि से दग्ध कर चुके हैं। इसलिए समीपस्थ सिंगरेणि तथा कोत्तगूडेम में कोयले की खानें बनी हैं। ४६

आन्ध्र जनता केलिए प्यारे लेखा यंत्रों को महान शिल्पी श्री ताडूरि लक्ष्मणाचार्य ने बनाया। आर्ष संप्रदाय के अनुगामी ऋषि गण लोक कल्याण कार्यों में लगे रहते हैं न। लोक हित कांक्षी शिल्प समुदाय पहले पूजनीय है (भद्र शिल्प क्षेमंकर होते हैं और रुद्र शिल्प विनाशकारी होते हैं। ४७

शहर में घूमते समय सिनी तार जमुना, भानुमति आदि केसाथ अभिनेता यन॰ टि रामाराव, ए॰ नागेश्वरराव आदि नाट्य सरस्वती के सुन्दर किरणों के समान चमकते हैं। ४८

परदे के पीछे कोयल के समान गाने वाले घंटशाला, सुशीला, जानकी आदि के अपने मधुर गीत सुनकर मानव और पशु निश्चेष्ट होकर सुनते हैं। पत्थर द्रव होता है। गान-माधुर्य से प्रकृति में विकार न होनेवाला कोई नहीं है। ४९

श्रीकृष्णा देवराय के समय में पंपा नदी के किनारे विजय-नगर में जो भुवन विजय नामक कविता गोष्ठि हुई वैसे ही मूसी नदी के किनारे भाग्यनगर हैदराबाद में 'श्रीकृष्णराय भाषा' निलय में होगी। उसे देखो। ५०

सेवापरायण, तत्वज्ञ, कवि कवि पोषक, ललित कला शाखा मंत्री श्री यम, आर. अप्पाराव सभा का श्री गणेश, करते हुए व्याख्यान कर रहे हैं। ५१

उस सभा में कवि सम्राट, विविध-कविताओं के नाभ, सहस्र - फणों की छत्र छाया के नीचे आराम से लेटे श्री सत्य-नारायण वे ही हैं। ५२

श्रीराम की आराधना में निद्राहार न सोचनेवाले, भारत-भर में खुशी से भ्रमण किया हुआ भाषा देवी के समीप भाव पंखों को खोलकर नाचनेवाले मयूर सदृश श्री कप्पगंतुल लक्ष्मण शास्त्री वे ही हैं। ५३

प्राचीन ग्रंथों की रचनाओं की गलतियों को दिखाकर यशश्शाली श्री तापी धर्माराव का परिचय करना गंध-वृक्ष को गंधार्पण करन के कार्य के समान होता है। बूढे होने पर भी काव्य कांतानुरक्ति में निरूपमान युवक है। ५४

सभा की कविता - कार्य क्रम से रसानुभूति पाकर आनंदाश्रु ढुलकाते हुए सरस्वती -सुतों को और भी कई विद्वत्क-वियों को देख सकोगे। ५५

इस प्रकार सभा समाप्त होते समय शारदा देवता के सिंहासन पर वे सब कवि सिर नवाने पर उस देवी के हाथों से आशीरक्षतों की वर्षा उन पर होगा। ५६

हे पवन ! तुम उस महान दृश्य के देखने से तन्मय होकर उस वयोवृद्ध धर्माराव को छूकर उनके चांदी समान दाढी रूपी गुफा में घुसकर- बहुत समय तक मत रहो। क्योंकि उत्तर में बहुत दूर तक जानेवाले तुम पहले ही अतंक होगा। इससे यह कहवात ठीक निकलेगा भोक्ता को पहली में मक्खी पडी हो। ५७

आंध्र प्रदेश के प्रज्ञावात, त्यागी, दूरदृष्टि जगत में प्रसिद्ध सेवा के बारे में, भारत के इतिहास में स्वर्णाक्षरों में पहले ही लिखने योग्य वंदनीय मुख्य मंत्रियों के प्रयत्न से प्राप्त राष्ट्रभिवृद्धि के बारे में तुम को कहता है। ५८

यद्यपि मद्य निषेध के विषय में हमारे राष्ट्र में दिन की नीर.शा.ाएँ रात में मधुशालाएँ बनती हैं उनकी बदबू सूंखकर आगे बढे तो उत्तर प्रांतीय आंध्र की जनता कपटी समझेंगे। इसलिए उन मधुशालाओं बदनू मत ले जाओ। ५९

बांस के पेडों की धनि के समान मधुर गले से मेरे त्रिलिंग देश के इतिहास को दूसरों को सुनाते हुए उत्तर में जाकर वहाँ के लोगों को सुनने योग्य खुशी - खुशबू दे दो। ६०

हिमालय तक तुम्हारा रास्ता ठीक न होकर टेढबिंडगा होगा। तुम 'सदागति' नामवाले हो। तुम को तकलीफ न होगी। इससे तुम विमुख न होओ। नदी समुद्र से मिलने केलिए कितने ही दिशाओं और खेतों में बहती है न। ६१

भारत के मातृ रूप को चाहनेवाले तुम को सहज ही गुफाओं के शिल्प देखने और महात्माओं की सान्निध्य में विचरण करने की उत्तम इच्छा रही होगी। ६२

इस प्रकार बहुत समय तक की गई यात्रा, घूमने की इच्छा रखनेवाले तुम को संदेश के जाने में देरी होगी। फिर भी इससे तुम्हारे और मेरे मन को तृप्ति मिलती है। ६३

कहीं-कहीं कुछ लोग अपने को जगत गुरु और पीठाधिपति कहकर स्वजनों के भजन और सोने के अभिषेक भक्त जनों के धन के प्रति आसक्त हैं। कहा वह ब्रह्मज्ञान बुद्धि है और कहाँ यह मायावृत प्रवृत्ति ! ६४

तुम कई खेतों के ऊपर से जाते समय सस्य-लक्ष्मी तुम को सिर नवाकर अपना पराग भेंट के रूप में सौंपकर तुम्हारे गमन केलिए अपनी हरी साडी के आँचल को हिलाकर संकेत देती है। आकाश में जानेवाले हंस अपने पंखों से तुम को सफेद छाता फैलाते हैं। ६५

पश्चमी दिशा में यात्रा करते समय पहाडी रास्तों में और जंगलों में तुम को थकावट होगी। उत्तम गृहस्थ श्री के. यम. मुन्शी के आश्रम में बंबई के 'विद्यामवन' की छायाओं में कुछ समय तक आराम लो। ६६

वे कुलपति होने पर भी महात्माओं के उपदेशों से कुल रहित हुए हैं । कई भाषाओं के पंडित होने पर भी संस्कृत व्याप्ति के लए प्रयत्न कर रहे हैं । पश्चिमी देशों में घूमने पर भी प्राच्य ज्ञान के प्रति आसक्त हैं । आर्ष भक्ति संपन्न और पुंभाव सरस्वती श्री मुन्शी विराजमान हैं । ६७

पुराने जमाने में जगत और ब्रह्म के तत्त्वों को पहले अद्वैत बाद विशिष्टाद्वैत उसके बाद द्वैत में निरूपित कर जो आचार्य त्रिविध धर्मों के गुरु बने हैं उनकी पीठ कहीं कहीं दीख पडने पर हृदय पूर्वक प्रणाम करो । ६८

'सभी अपने आत्मा के समाती हैं'– उपनिषदों के ये महान वाक्य समता का उपदेश देते हुए सुनाई पडेंगे । लेकिन आचरण में हर गांव में वसति और अन्नपानीयादि बातों में (हटा-कर छुडाकर उच्चवर्गों से पतित लोग तुम को दिखाई देंगे । ६९

पतित संघों का अभ्युदय विप्लव वाद यह है कि हिन्दू समाज में सामाजिक-औध्दत्य, विषमता, कठिनता क्यों है ? उनके बीच में विषके समान वैषम्य क्यों है ? डा. अंबेदकर के मुँह से सिंहनाद की जैसी ये बातें गूँजती है वह सुनो । ७०

फटे पुराने कपडों में भूख से, मिट्टी के गड्ढों में पडे अन्न के कौरों केलिए बडे बडे कुत्तों से प्रतिस्पर्धा करनेवालों को तुम कहीं कहीं देख सकते हो। उनके भूख-की ज्वाला को और भी मत बढाओ। ७१

वे जन्मत: दीन होकर बिना घर के तपती हुई सडकों के किनारों में बिताकर आँसू बहाते हुए तम रूपी दुपट्टा ओढकर आँखे बंदकर रात में सोते हैं। उनको धीरे - धीरे से ठंडी हवा दो। ७२

आज किसका दया पूर्ण हृदय है ! किसकी आँखों से सहानुभूति के आँसू छिडकते हैं ! सभी लोग गरीबों का नाम कहकर अपना सुख - रूपी भवन बसाते हुए उनके बारे में व्याख्यान देते हैं। ७३

जिसकेलिए खाना और कपडा नहीं है उसकी एक भी सहायता नहीं करता। लेकिन पत्थर की मूर्ती को भगवान कहकर उसे कपडे, अन्न, और हार सौंपते हैं। पत्थरों के पूजने से हृदय भी पत्थर बन गया है। ७४

समाज में समता नहीं है। सब को विद्या प्राप्त नहीं हुई है। गरीब और अंधकार को मीटानेवाला प्रकाश नहीं आया। दहेज-प्रथा न हटी। प्रलय काल की धुर की भांति प्रति रात बीत रही है। — ये बातें लोगों में से सुनाई पड़ेंगी। ७५

ग्रामों की उन्नति केलिए पंचायती राज्य शाखा, गिरि और हरिजनों के लिए संघ संक्षेम शाखा, का सृजन कर प्रगति केलिए पंचवर्ष प्रणालिकाओं के द्वारा गांधी - राज्य को देश में स्थापित करने के लिए हमारी सरकार कोशिश कर रही है। ७६

हिन्दूस्तान कहां है? केनडा कहाँ है! इन दोनों में ट्रांबे में 'याटम रिआक्टर' नामी नूतन वैज्ञानिक सांकेतिक यंत्रों से परमाणु शक्ति गवेषणागार की स्थापना कैसे हुई! उसका नाम सुनकर 'अप्सरास' समझकर उसे न चूम लो। तुम्हारी बदन में भी रंध्र पड़कर भस्म हो जायगा। ७७

वहाँ से निश्चित मार्ग से जल्दी जाते हुए बडे बडे जंगलों के फूलों से कुछ मिलता बनाकर, 'वाविरा' नदी के लहरों में झूलते हुए उस पहाड की चोटी पर सो जाओ। ७८

नीचे घूमनेवाले जंगली जानवरों के दहाडों से दूरी में आराम करो। पत्तों और फूलों से भरे उस पहाड की चोटी रूपी शय्या पर लेटकर वहाँ आनेवाले काले बादल रूपी दुपट्टों का ओढ लो। ७९

नींद से मार्गायास दूरकर, सबेरे फिर नदी में स्नान करके शुचि-शरीर और निर्मल भक्ति से तुम्हारे पुत्र आंजनेय के जन्म के समय में प्राप्त संकट को हटा ये हुए विश्वकर्मा की स्तुति करो। ८०

बिना यशःकांक्षा के कलाकारों के पाणि - पद्मों में विलसित शिल्प लक्ष्मी ने वहाँ की गुफाओं के अंधकार को अपने शरीर की रोशनी से चीरकर पैरों के पायल ध्वनित करते हुए नाट्य किया। ८१

उन पहाडों से खुशी से एल्लोरा - गुफाओं तक फिर छलांग मारकर आँख, हृदय और आत्मा को प्यारा संदेशात्मक बौध्द जैन आर्य शिल्पों को देख सकते हो। ८२

जिसने अपनी कीर्ति चंद्रिका से 'मध्य-प्रदेश' को प्रकाशित किया और जो हिन्दी भषा वाहिनी के दक्षिण के किनारे के रूप में रहा, 'चाचा' के नारों से गूँजित और नेत्र पर्व है वह वार्धा सामने ही है। ८३

जिसने अपनी घोर तपस्या से दिशाओं को कंपाया, भारतीयों को सत्य और अहिंसा के उपदेश देकर गीता पर मार्ग निष्ठा से चला है, उपनिषदों के भाव रूपी गंगा में नहाया है, जो वह महात्मा सेवाग्राम में था। ८४

जो अधुनिक ऋषि - माला में प्रधान मणि बन कर तत्व और समता की दृष्टि पाकर आजादी की लडाई में आध्यात्म-शंख को बजाकर अंग्रेजों के सिंहासन को अपने हथ की लकडी से कंपाकर शत्रु और मित्र के प्रति समता दिखाकर सर्व धर्म मिश्रित महान समुद्र होकर जो विलसा है। ८५

जिसने अपने गांव के छोटे घर में, छोटे बिस्तर पर, छोटे चने और दूध छोटे बर्तन में लेकर, छोटा कपडा छोटे घूटनों तक पहन कर छोटे ही समय में भारतीयों के अटूट छोटी न होनेवाली दास्य श्रृंखलाओं को काट डाला है। ८६

जिसकी भौहें टेढी करने मात्र से शत्रुओं के घमंड रूपी ताड के पेड गिर पडे, जिसके सान्निध्य में कई धीमान बाल-शिष्य बने हैं. जिसकी मित्रता से बुरे आदमी अच्छे बने हैं. जिसकी बातों के रस-धारा में भूमि को ताप से शांति मिली हो। ८७

युग - कंठ स्तुति करने योग्य — जिनकी आकांक्षा से दुनियाँ में शांति और अहिंसा की दृष्टि से कल्याण. शिक्षा से समता - भ्रातृत्व भाव नये रूप में आविर्भाव हुए हैं। ८८

जो जेल में दीर्घ काल तक रहा. अपने पापों के धोने को लिए दीर्घ उपवास व्रतों से जिसके आदर्श बहुत ऊँचे हैं; जिसने दीनअछूतों के उध्दार के लिए दीर्घ प्रयत्न किया हैं, जिनके भव-वचन समय के अनुसार फूल के समान सुकोमल, वज्र के समान कठोर बने हैं। ८९

जो सत्यगामी है, अमृत छिडका है, जिसने हास-चाँदनी छिडकाया है, पूरब एसिया में जन्म लिया है. दरिद्रता रूपी अंधियारे को दूर किया है. कलंक रहित है: ऐसा महात्मा गांधी साध्वी 'पुतली बाई' के पेट रूपी समुद्र से चांद के समान उदित है। ९०

वह सिर्फ चांद ही नहीं हैं बल्कि और भी विशिष्ट व्यक्ति है। श्वेतवर्ण होने पर भी सोने का रंगवाला हैं। सदा संपूर्ण व्यक्ति है। सर्प - भय नहीं हैं। चांद शून्य (आकाश) में संचार करता है। पर गांधी जी शून्य (प्रयोचन रहित) मार्ग में संचार नहीं करते। निष्कामी है। चांद घन (मेघ) से आच्छादित है। पर यहाँ गांधी जी घन (महा-पुरुषों) से आच्छादित नहीं थे। चंद्रमा में मृग लक्षण है। पर गांधी जी में मृग लक्षण (पाशविक वृत्ति) नहीं है। पक्ष (दलबंदी) का भाव गांधी जी में नहीं है। पक्ष भाव के न होनेवाला है।९१

कर्म कांड से मलिन रहित दैवभक्ति, सभा प्रसंगों तक ही न सीमित सत्यासक्ति, और कुल मत वैषम्य रहित सेवासक्ति नामक तीनों उनके हृदय में प्रयाग की त्रिवेणी संगम की तरह अंतर्वा-हिनी बनी हुई हैं ॥ ९२

उस महान व्यक्ति ने पंच भूतों के ऐश्वर्य और गुणों को अपनी में समाया है अथवा उन्हीं को अपने ऐश्वर्यों को दिया है क्या? उनकी क्षमा से ही यह भूमि सहनशीलाक्षमा बन गयी है। स्पर्श मात्र से ही जल ने अमृतत्व पाया है क्या? उनके गुण की पवित्रता देखकर अग्नि ने शुचित्व पाया है क्या? या तो उनकी संचार शीलता के कारण तुम ने 'सदागति' नाम प्राप्त किया है?

अथवा उनके हृदय की विशालता देखकर आकाश ने अनंतत्व को प्राप्त किया है क्या ? इस प्रकार प्रकृति और पुरुष के गुणों का आदान प्रदान सर्वमान्य ही है। ९३

ओह, उनकी बात ने हरि की मुरली के समान संसार की जनता को आकर्षित किया है। उनके पाणि पद्म ने सत्कार्य रूपी मकरंद को बरसाया है। उनकी महिमा के बारे में सभी विज्ञ तर्क - वितर्क करते हैं कि ऐसे पूर्ण पुरुष कभी इसके पहले पैदा हुए है। ९४

उस महात्मा के निवास प्रांतों में घूमकर खाली और विकृत रूप में स्थित उस कुटीर में जाकर उस दीवार पर लिखे बी ब्रीफ, बी. क्विक, बिगान इन तीनों वाक्यों को विनय से देखो। अपने को देखने आनेवाले इस तरह रहना उनको पसंद है। तुम भी ऐसा रहो। ९५

वहाँ से 'नागपुरी' जाओ। वह सर्पों का नाश करनेवाला अब तक पैदा नहीं हुआ। सर्पों से मत डरो। संसार सुखदुख से भरा है। नागपूर होने से वहाँ तुम्हारा स्वागत करनेवाले हाथी हैं। ९६

वहाँ से ईशान्य दिशा की ओर जाते समय नर्मदा नदी में स्फटिक लिंग. लहर रूपी हाथों से अपने नाथ पश्चिमी समुद्र की सेवा करनेवाली उस नदी के पास जाकर अपनी प्यास उस मधुर नीर से बुझाओ। ९७

यात्रा में अपना बल जमाकर विंध्याद्रि पहाड़ की चोटियों पर आराम से बैठे पक्षिराजाओं से दोस्ती करके आगे बढो। सुद्विज सदा कल्याणकारी होते हैं न। ९८

पूरी में राजा प्रद्युम्न से निर्मित जगन्नाथ स्वामी के दर्शन के लिए पश्चिमी समुद्र दारु मूर्ति के पद-पद्मों पर अपने लहरों रूपी हाथों में जल-बिंदु रूपी मोतियों को सौंपने केलिए बार-बार आता है। ९९

आसमान पर पूर्व दिक स्थपति निर्मित पैडि रथ पर बैठा दिनराज की स्तुति करने पुण्यशाली श्री रिंगलि लक्ष्मीकांत विद्वांस के मुखोद्गत 'तेजो लहरि' में स्नान कर सकोगे। १००

हमारे प्यारे वतन में भिलाय, दुर्गापूर और रूर्केला आदि नगरों में जो कारखानें हैं वे ऐसे हैं मानों ब्रह्मा, विष्णु, महेश्वर हो। इन के निर्माण में बहुत सा पैसा खर्च हुआ है। विदेशों के सांकेतिक विज्ञान के निपुणों की बुद्धिकुशलता का चमत्कार देखने योग्य है। १०१

ऋक्कों को अपना कंठहार बनाकर इसपात के टुकडों को मिट्टी के खिलौने जैसे जैसे चाहे वैसे बनाने लायक चीज सा ज्ञान योग कर्मयोगों को अपने हृदय कोशों के समान, प्रत्यक्ष हुआ पावन महर्षि शिल्प जगत के लिए मार्गदर्शक बने। १०२

वंगदेश का आभूषण कलकत्ते में काली माता का काला रूप अचानक दिखाई देता है। मुसाफिर उसे दर्शन करके पूर्व जन्म पाप से छुटकारा पाते हैं। यहाँ पर जाब चर्नाक नामक एक आदमी ने एक किला बनाया जिसका नाम है फोर्टसेट विलियम्स है। १०३

गाँवों में अपने रिस्तेदारों के घरों में रहने वाली बहुत सी स्त्रियाँ हैं जो सदा चाकिरी करती रहती हैं। उन की सहायता करने योग्य जो आदर्श पुरुष होते हैं, संस्कारप्रिय होते हैं और पुनरविवाह की इच्छा लेकर इस मार्ग में आगे बढते रहते हैं उन का आशीर्वाद करो। १०४

श्रीराम कृष्ण 'परम हंस' ने अपनी बोध धारा बरसा कर नव गंगा का सृजन किया। वह ऐसा है मानो तत्वाकाश में विहार करने वाली हो, ब्रह्म भाव नामक पहाड की चोटी में लीन हुई हो। उसधारा में उपनिषदों का भाव रस है। काली का तेज और मेघ का रूप रखने वाले श्रीरामकृष्ण हैं। १०५

इस तरह प्रवाहित अमृत का सेवन करके, ज्ञानाख्य में विहार करनेवाले वक्तृत्व कला में सिंह जो हैं वे नरेंद्र नामक विवेकानंद, प्राक पतीची खंडों में प्रमुखों के सामने धर्म संदेशात्मक गंभीर गर्जन किया। वह कई दिशाओं में प्रतिध्वनित होकर कल्प कल्प तक मनन करने योग्य बना। १०६

ओ वायु! जब तुम भोलपुर गयी उस शांतिनिकेतन की लताओं के फूलों का पराग लेकर, उससे उस ठागूर कवींद्र की चाँदनी की तरह जो दाढी है उस पर सुगंधले का मरहम लगाओ वह उसे नोबुल पुरस्कार से कीमती बनेगा। कवींद्र किस के लिए पूजनीय नहीं है! १०७

जब तुम सफर करतें करते थक जाओगे तो ताता का बनाया हुआ कारखाना जमशेदपुर में तुझे खुशी से सेवा करने के लिए, अपनी ऊँची चिमनियों को लकडी बनाकर, धुएँ को छाता बनाकर तुझे आसमान पर छाया दे सकती है। १०८

जब तुम आसमान पर आगे बढती हो तब सहज सुंदर संध्याराग श्रौत कुपंडितों के जलाये हुए बौद्ध त्रिपिटक ग्रंथ से निकली अग्नि के समान निश्चिष्ट हुए तुम्हारी आँखों को दिखाई देगा। १०९

वह सिद्धार्द कौन है? वह प्रसिद्धावतार वह गौतम कौन है? उस का पूर्व इतिहास कौन सा है? ऐसी शंकाओं से तुम्हारा मन संकुल हो सकता है। गया में बोधि वृक्ष के नीचे बौद्ध भिक्षु से उस बुद्ध का इतिहास तुमने जिज्ञासु बनकर सुना होगा। ११०

यह सर्वज्ञ है, भगवान है। उस जिन को मानकर इसकी स्तुति करके श्रौतमत एक खड्ग की तरह विजृंभण करके उस बुद्ध का प्रतिपादित निर्वाणप्रद तत्त्ववल्लरि को टुकडे टुकडे करके, उन टुकडों को बहुदिशाओं में फेंक करके मातृ भूमि भारत में उस का पता नहीं रहने दिया। १११

उस सारनाथ में अशोक का बनाया हुआ स्तंभ राज है। सिंहों से युक्त चक्र (पहिया) है। उस में जो शिल्प हैं वह त्रिभुवनों के लिए आकर्षक है। नित्य संदर्शनीय है। ११२

किसी सुंदर योगोपासक शिल्पी ब्रह्मा बनकर उस बौद्ध धर्म चक्र को वैसा रूप दिया। उसे भक्ति से वंदना करो। अहा! उस धर्म चक्र की रक्षा इन सिंहों ने किया होगा कि नहीं। ११३

इस स्थंभ के बाद प्रकृति प्रभाव से जीर्णित बौद्ध चंद्र कांति देखकर चिंता से मूक (गूंगा) होगया। अपने को कौन कितना तप करके बनाये होगे, अब यह स्थंभ क्या बता सकता है? ११४

इसी के नमूने को नेहरूने स्वतंत्रोदय के समय राज्य क्षेम के लिए अधिकार मुद्रा के रूप में ग्रहण किया था। कला, सतीहक्का किस को पसंद न आता था? ११५

पत्थरों को कागज के पुटों की तरह कलम की तरह ग्रहण करके प्राकलाचार्य, भगवान के तस्वीरों का काव्य पंडितोंने पामर के लिये सुबोधक बनाया। ११६

वेदों के वेत्ता कलायजक शिल्पों के हाथों के स्पर्श से हिंदुस्तान का हर छोटा सा पत्थर अमर सौंदर्य कलित दिव्य मूर्ति बना। उन मूर्तियों के दिव्यांशों को ध्यान कर के ही हमारे पशु बुद्धिवाले मोक्ष प्राप्त कर सके हैं। ११७

जिसका अंतर हृदय ने सर्वमत सामरस्य का प्रचार किया, जिस की अंतर दृष्टि ने प्रकृति का मायामय आवरण छेद किया, जिस की अंतर वाणीने उपनिषद के आदेशों का उच्चारण किया उस रूप निर्माता शिल्प ऋषि के पवित्र चरित्र का स्मरण करो। ११८

ओ वायू! वहाँ से गंगा नदी पर जाते हुए, उस की तुषारों की माला का धारण करके भव भय हर विश्वनाथेश्वर की स्तुति करते हुए काशी जाकर कला पूर्णता के साथ शोभित सर्वज्ञ शीर्ष विश्व विद्यालय की स्तुति करो। ११९

वहाँ जाने वाले यात्रियों को उन के पुण्य विशेष से संस्कृत भाषा सरस्वति प्राचीन संस्कृति का विभव लक्ष्मी काणाची अन्न-पूर्णा देवि एक ही जगह पर काशी में प्रत्यक्ष होगी। १२०

वहां के गंगा तट पर अश्वमेध घाटी के पास सोने से पूता गया मंदिर दिखाई देगा। वहाँ की घंटी हिलाकर उस दैवतम का पखा बन कर नीराजन गंध का आघ्राण कर सकोगे। १२१

अपने इकलौते मुह से चतुर मुख के वेदविज्ञान का आर्जन करके जिह्वा पर वाणी खडा कर के सत्य लोकवासी बन कर सकल पंडितों के ज्येष्ट पीठ पर अमर वाणी से ब्राह्म तेज से इर्दगिर्द शोभित श्री ताताचार्य की स्तुति करो । १२२

हिंदी भाषा के संसार में महोन्नत कवि जो सुमित्रा नंद वंत है युगपथ स्वर्ण थूलि नाम की कृतियोंका कर्ता छायावादी पंथी उस के पास ग्रंथि, वीणा के भावोंसे प्रभावित होकर जाओ ।१२३

'सुमन' नामक कवि भी है उसकी रचना में (मिट्टी की महिमा) मार्मिक संदेश ह कुंभ जलसे पूरित तथा सम्मान्य हो नहीं तो खाली हो कर टूट पडे हो हमेशा उस का पदार्थ तो स्थिर होता (वैसे ही आत्मा भी शरीर का वर्धक यापतन से असंबंधी)। १२४

और हरिवंश राय बच्चन भी तुम्हारेलिये दर्शनीय हैं। जो नवीन साहित्य के पंथ का विधाता है उसकी राह में चल कर प्रगति प्रयोजन पाओ । लेकिन उसकी मधु शाला में (एक काव्य ज्यादा समय मत ठहरो । सुदीर्घ प्रयाण का कर्तव्य तुम्हें है । १२५

वहाँ से दिल्ली जाओ। उस पुरानी दिल्ली में अनेक राजाओं ने राज्य भोगों को भोग कर के प्रकृति के वश में हो कर मर गये। १२६

उस निकटस्थ भूमि के सारे अंशों ने अनेक युद्धों में हिस्सा ले कर निहत सेना के रुधिर से भीगा। वे सारे पत्थर इसलिए काल बन गये। अपने पतियों को खो बैठी स्त्रियों की आँखों के काजल से युक्त उन के आँसू से जमुना का पानी काला बन गया। वहाँ का लाल किला भी सब को सुपरिचित है।१२७

उसी जमुना नदी से जो दिव्यस्वरूप कीर्तित था वह धर्म कर्म योगों की मूर्ति स्वेच्छा तेजस्वी मंगल विधाता महात्मा वहीं हनन किया गया। उस महात्मा के प्रति राजघाट में स्तोत्र हार पहले अर्पण करो। १२८

ओ महात्मा! सारी दुनिया के अंधेरे को आत्मवाक तेज से परिहार कर के समस्त धर्मों का उद्धार कर के अवतार पुरुष कहला कर अचानक चले गये हो न। १२९

कुल व्यवस्था से दूषित समाज रूप मत रंग में शोभित अनावश्यक कर्मकांड देख कर के उन दोषों को हरण करने के लिए अपूर्व बोध किया था न। १०३

सब लोगों को सहसा, ज्ञानाधिकार प्रतिपादन कर के नव समाज की रूप कल्पना किया। तेरा शांति धर्मों के आदर्श दुनिया में बहुत बडे हैं। १३१

हवा याने सांस लेते हुए, हँसते खाते, पीते हुए सत्याहिंसों की विधियों को दिखाते हुए स्वराज्य के लिए सारा समय खर्च किया था न। १३२

मुगल वंशज अकबर बादशाह हिन्दू-मुस्लिमों की मैत्री बन्धन का सृजन कर के, ललितकलाओं की लता के लिए मानो वसंतऋतु बना हो। १३३

उस के आस्थान में सुप्रशिद्ध विविध मतानुचायी थे। पाजी (इतिहासकार) अबुल फजल (कवि) बीरबल (युक्तिशालि) अपनी धी शक्ति के साथ ऐसे शोभित थे मानों सूरज आकाश में रह कर प्रकाश दे रहे हो। उन का स्मरण जो थोडा सा करोंगे तो वह तुम्हे अमित शक्ति प्रदान करेगा ही। १३४

वहाँ के बौद्ध शिल्पों से निर्मित इक लोहे का थंभ हमेशा के लिए जंग रहित हो कर उस बुद्ध की स्तित प्रज्ञ की निर्विकार सहस्त्राब्द खडा है। १३५

पृथ्वीराज मुहम्मदघोरी को हरा कर उस का चिन्ह रूप से पहले विश्वकर्म सूक्त मूल में लिखवा कर आसमान छूने वाला शिखर से युक्त एक थंभ बनाया उसे कुतुबुद्दीन ने बदल कर के कुतब मीनार रखा। उसे बाद में देखो। १३६

वहाँ सुप्रशिद्ध लाल किला है। उस पर तीन रंङ्गों का झंडा पहराता रहता है। उस किले के अन्दर दीवान ए खास नामक एक प्राचीन निर्माण दर्शकों को ऐसा लगता है मानों दिक्पालकों के नेत्र रूपी कमलों के लिए चंद्र की भाँति प्रिय हो भासित है। १३७

चिर विरचित उस का द्वार शिल्प विभव से युक्त है। उस पर पर्ष्यन भाषा में यह वाक्य लिखित है। अगर जमीन पर स्वर्ग है तो वह यहीं है। १३८

तुम उस लाल किले पर चढ कर दिक्करण प्रतिध्वनित होने के ढंग से बढती हुई जन संख्या रोकने का योग का प्रचार कर। यू. सी. डि या लूप के विधान की आवश्यकता बताओ। उस के लिए तुम ही योग्य हो। तुम (भीमांजनेयों को दोनों) वैटों के बाप हो। १३९

जो सौंदर्य वल्ली है उस नई दिल्ली जाओ वहाँ राज्य सभा और लोकसभा दोनों है। वे एसे हैं मानो भारत माता के लिए वे स्वासकोश हैं। उनके बीच दिल की तरह यूनियन मंत्रिवर्ग भी काम कर रहा है। १४०

तोतों की बोली मशहूर है न। कीर संदेश आदि इसी भाव के आधार बना कर निकले हैं। श्री शंकराचार्य जी का मत प्रत्य र्थी प्रासाद मंडनाद्य नेक शिरमंडन रचयिता मंडन मिश्र के घर के बाहर शास्त्रों की चर्चा तोतों ने की थीं।

वहाँ मुगलों के बागों में आम खूब खा कर श्रेष्ठ कीर हर सवेरे कृष्ण का नामी हमारे राष्ट्रपति का शुभशुभ गुणों को वंदि मागधों के कंठ उनका कीर्तन गातें हैं। तुम सुनो। १४१

पहले तोता इस तरह कहती है कपूर के टुकडों की तरह उस का स्वार्थ रहित सभी कृत्य आठों दिशाओं में बडा परिमल ज्यादा फैलाए हैं १४२

दूसरा तोता उसका ज्ञान भक्ति कर्म योग राष्ट्रीय पताका के ऊपर तीन रंगों की तरह बराबर मिलकर उस के व्यक्तित्व का सम्मान किया गया। १४३

तीसरा तोता –

ओ अमृत पुत्रो ! सभी सुनो ! कह कर ऋषि वाग्महिमा से वही बोधामृत बरसाया हो और वह सब दसों दिशा ओं रूपी कलशों में भर कर सावधानी से रखा गया हो। १४४

चौथा कर

देश उसके जन्म से गर्वित है वह भी अपने देश से सगर्व है जैसा क्षीराब्धि और उसमेसे उदित चंद्रमा, परस्पर कारण से, प्रसिध्ध है। १४५

इस तरह चारों ओर से आये हुए पक्षियों की तारीफ सुनकर आसमान कहती है। १४६

आप के लिए द्विजत्व, उस पर शुकत्व रहने पर भी उस कृष्ण महिमा सार आप छू नहीं सकते। बातों से वह पद कौन पा सकता है? शुक महर्षि कहकर ध्वनि। १४७

अमूल्य वह स्तुति सुनकर बाद में 'जामिया मिल्लिया' संस्था में पहले प्रधानाचार्य रहकर, गांधीमार्गानुयायी हो कर उत्तमों का रिस्तेदार हो कर राज्य सभाध्यक्ष बन कर शुभ नाम धारी 'श्री जाकिर हुस्सेन की तारीफ करने के लिए उत्साह से थोडी देर दर्शन करो। १४८

जो भय द्वेष रहित हो, युद्ध प्रलय मेघों को भगा देने वाली हवा के झक छोर हो जिसने ऐक्य राज्य समित में बौद्ध संदेश की तरह जो पंचशील है उस के बारे में व्याख्यान दिया हो। १४९

सारे विश्व में घूमते हुए लोक कल्याण मंत्र का उच्चारण करते हुए। करुण हृदय वह शांति कपोत नेहरू को उस पत्राल गुहा के ताक में तुम नहीं देख सका तो उस थोडी सी बात के लिए तुम्हें अचरज होने की जरूरत नहीं। १५०

'भौतिक विद्या और नैतिक रंगों में धीर मनुज प्रकृति के साथ मानव के साथ लगातर लडते ही रहना चाहिए। उस कृषि में से ही वांछनीय नयी चीजों और भावों की दुनिया का रूप धारण करना' इस तरह नेहरू के मुँह से निकली सूक्ति सब जगह सुनवाओ। १५१

वहाँ पढने आयी हुई रम्य वेष धारी युवतियाँ खुशी से स्वेच्छा से अपने बगीचे में विहार करती रहेंगी। वे उस समय 'नयलान' उत्तरीय का थोडा भाग अपनी छाती ढँके रहेंगी। तुम कामुक हो कर उस छोटे से कपडे को मत हटा ओ। १५२

कुछ नये नये ससुराल आयी हुई वधुएं शामों के समय (अपने प्रियतमों के लिए) मल्लि चामंति आदि फूलों की मालाए गून्थती हुई रहती हैं। उन्हे इधर उधर तितर बितर मत करो और उन्हें तंग मत करो। १५३

वहाँ रातों में विनोद नृत्य आदि बहुत से होते हैं। उन दिशाओं की ओर मत जा ओ। ऐहिक भोगों का फल क्या है? समय की कीमत बहु मूल्य है। एक क्षण भी उस तरह मत व्यय करो। समय में क्षणों की मणियाँ निहित हैं। १५४

उपनिषदों ने कहा है अन्नं ब्रह्म है। भोक्ता भी ब्रह्म है। उन के वचनो के प्रमाणों का जप कर के पाकाग्निहोत्र करने वाले होटल मालिक पैसेवालों के जिह्वा संबंधी ब्रह्मानंद वृत्ति की अवृत्ति बांटते हैं। १५५

मैं चाहता हूँ कि वहाँ के भोजन विक्रयशालाओंकी 'बर्फी' बादशाह आदि उत्तम विशेष मधुर भक्ष्यों से तुम आकर्षित होकर तुम नहीं रुकोगे। उनके प्रति तुम्हे अनुचित रिरंसा क्यों होती। अंजना देवी के प्रेमालिंगन में उस का अधरामृत का सेवन करने वाले तुम्हे वे कैसे भाते हैं। १५६

वहाँ के आफीसों में कागजों के बंडलों पर [फैलों पर] जुलाहे अपनी जाली बिछा कर सुख से पंचवर्षीय प्रणालिकाओं तक कुंभकर्ण की तरह सोते रहते हैं। उन के व्रतों का भंजन मत करो। अफसरों के क्रोधाग्नि की शलाका बनोगे. १५७

अनेक भाषओं के वेत्ता, ब्रह्मचारी, भूदान के लिये भारत में भ्रमण जिसने किया हो, नव समाज निर्माण शील जो हो, सर्वोदयसृष्टि कामी, शिव के बराबर जो हो, ऐसे विनोबा को तकलीफ उठा करके उस से मिलकर देखो। १५८

वहाँ रत्नसिंह की पुत्री मानो श्री कृष्ण पदाब्जों पर भ्रमर आ बैठा हो, मधुर प्रेम गीतिकाओं को गाकर विराजमान था। ओ समीर, आमीरा तुम्हे प्रथम स्मरणीय। १५९

'ओ करुणा समुद्रा। मुरली गान लोला। कनक किंकिणी धारा १६०

'मेरे हृदय नामक कुंड में विषय रूपी साँप मँडराती है। उसे अपने पदों से मर्दन करो'। १६१

'राग द्वेष नामक दोनों साल वृक्ष बहुत बढ़े हुए हैं इन्हें ओ गोपिका बाला उखाड दो। १६२

"बाद में विशुद्ध मेरे विशाल हृदय में नाच कर मुझे आनंदित करो। १६३

इस तरह वह मधुर पुरी मधुर भावनों से विषय वासना रहिता बन कर हरि भक्तिनी बनी। १६४

दिव्य तेज के साथ मानुष वेष धारण किये हुए वे अतींद्रिय व्यक्ति अमंगल हरण कर सकेंगे। १६५

वहाँ राजस्तान रेतीली भूमियों पर पूरब की दिशा में सफर करके आये हुए तुम्हारा मित्र पवन कुमार को देख सकोगे। वह धूलियुक्त गर्मी से रहेगा। उसे पहचान कर के रसपुत्रों के क्षात्र वृत्तों के बारे में सवाल करो। १६६

कर्नल टाड अंग्रेजी में उन के बारे में बडी कुशलता के साथ लिखा था। वहाँ उस भूगिरि पर एकनाथ स्वामी की आँखा का प्रलय ज्वालाओ का नटन भींमसिंह आदि अपने हथियारो से उडाये हुए शत्रुओं के नरमुंड गेंद की तरह आसमान पर उडकर नाचने लगे। उसवृत्त के बारे में मालूम कर लो। १६७

वहाँ के कितने ही दुर्ग देश महायुद्धो में भयंकर और जयशील जो म्लेच्छ हैं उन के हाथो आगये। लेकिन वहाँ की एक स्त्री की वक्षो दुर्ग देश कोई भी शत्रुओं की कितनी कोशिश करने पर भी उनके वश में नहीं आया। १६८

त्वष्टा बडी तपस्या करके अपनी सृष्टि में पहले माननीय सौंदर्य राशिका निर्माण करने के लिए, आकर्षण, मैत्री, मीठपन, तृप्ति जैसे लक्षणो को उस में रखने के लिए अयस्कांत, सोना, गुड़, चांदिनी इन चारो के गुण इकट्टा करके, पद्मीनी नामकी एक स्त्री का सृजन किया जिस में पद्मिनी जाति के लक्षण हो। अब उस का शील देखें तो आकाश [स्वर्ग] भूमंडल पर उस की खुशबू अपने परिमल को चारो ओर बिखेरती हैं। १६९

सहज रूप से शांत शम स्वभाव के हो कर भी राजपुत्र युद्धक्षेत्र में जो शौर्य दिखाया स्तोत्र पात्र है। यह ऐसा लगता था इस की उपमा ऐसे देसकते है कि लज्जावति युवतियाँ रतिकाल में आवश्यकता से ज्यादा [अति] कर्कशता दिखाने जैसा है। १७०

वहाँ मदवती युवतियाँ अपने बागों में विहार करती हुई लाएँ ऊपर चढने से उसके बोझ से नीचे झुके पेडों को देख कर युद्ध विजेता अपने पतियो को शय्या गृह में जैसे विजित हो उन योधो के लिए दिन में विजय और रात में पराजय। मानावमान के पहिए की लकडियो की तरह परिवर्तनशील हैं न। १७१

जिस के शब्द कोश में स्व नामक अक्षर ही नहीं हो, होने पर भी उस का अर्थ परा (दूसरा) है, दिन रात नेत्र चिकित्सा करने वाले नव शुश्रूतर्षि हो, उस मोडी डाक्टर उसी तरह डा' वेंपटि सूर्यनारायण जी जहाँ तहाँ देखेंगे। दूसरे तेनालि के (आँध्र प्रदेश) के रहने वाले हैं। सर्वोदयादर्शजीवि हैं। १७२

पुराने जमाने के राजप्रतिनिधियो का गर्मी के दिनों का आराम गृह जो है वह ठंडी सिम्ला जाओ। आफीस के काम से थक कर अपनी गृहिणी के लिए घर जाने वाले पतियो की तरह वे साल में एक बार सिम्ला जाते थे। १७३

तुम्हारे रास्ते में ऐसे विचित्र प्रवृत्ति वाले स्त्री पुरुषो को भी देख सकोगे। १७४

'क्यो जी वह पकवानो से भरी मर्तबान जो ऊपर दीवार पर है उसे जरा निकल कर दीजिए' जब पति दीवार पर चढता है तो उसे वहीं छोडकर सिनिमा जानेवाली स्त्रियाँ हमें मिलेंगी।१७५

जिन पतियों ने उन की वंचना जान लिया। ऊपर मिले हुए भक्ष्य खूब खाकर होशियारी से नीचे उतरकर अन्दर किवाड बन्द करके सोने का बहाना करके मजाक उडाने के लिये ठट्टा मार कर सिनिमाओं से आयी हुई अपनी प्रेयसियें थोडी देर उन की प्रतिक्रियाओं का फल अनुभव करती हुई बाहर ही खडे रह कर तकलीफ उठाती रहती हैं। १७६

उस प्रांत में अमृतसर में पहले 'जलियनवाला बाग' में आजादी हासिल करने के लिये महात्मा जी की बात मानने के कारण जनरल डय्यर नामक ब्रिटिष सेनापति (घोडे पर सवार होकर) कोडों से मारने पर भी हँसते हुये कई शांति योद्धा लोगों ने अपने प्राणों को सौंप दिया था। उनके सोये हुये उस भूमि से ऊपर उठी हुई वीर गंध देश भर फैला दो। १७७

जगद्गुरु जिन ऋषि लोगों ने बुद्ध महात्मा, महम्मद मुक्ति के लिये अपनी सूक्तियों से जो रत्नों के सडक बिछाये उन बोधों का सार ग्रन्थसाहब नामक कृति में मिलाप करके अमृतसर में नानक महनीय की वंदना करो। १७८

हिंदुस्तान में कई शहरों में पुरजन तुम्हारे बेटे हनुमान की पूंछ की तरह लंबी क्यू में खडे होकर रेशन के दानों के लिए दुकानों के सामने दीन हो कर खडे हो जाना इस क्षेम राज्य में तुम्हें दिखाई दिया होगा। १७९

सट्लेज नदी भाक्रा नंगल प्रदेशों में जल विद्युत दोनों प्राजक्टों का कंकण पहन करके, वर्षंतु रसाति रेखा बन करअपना पति पंजाब देश की शोभा बढाती हैं। नये गहने पहन कर कौन सी स्त्री अपने पति को बहुकाल सुख नहीं दे सकती। १८०

वहां सिंधी भाषा में जिस ने तीन सौ पुस्तकों की रचना की थी और अंग्रजी में भी शताधिक ग्रंथ किया था, और गांधेय मार्ग में चलकर, योग की सिद्धि भी प्राप्त किया था, वह वास्वानी तुम्हें दर्शनीय है। १८१

महान रचयिता प्रेम चंद की एक कथा में, एक गरीब त्यागी का वृत्तांत सुनो। वह तो सिर्फ एक गाडीवाला है जो आपके मालिक से छुटा हुआ छे लाख का द्रव्य, उनको देकर घर लौट। १८२

वहाँ से भारत की उत्तर दिशा की ओर आगे बढो। वहाँ पर्वत राज के सिर पर सफेद छाते की तरह, मुनिजनों की तपोग्नि के लिए सहायक अच्छे ओस के ढेर रहते हैं। उन्हें देखते ही केरल के महाकवि शंकर कुरुप की तरह तुम्हें भी अनेक दिव्य भावनाएँ होती हैं। १८३

वे हिम मानो बूढे कुबेर के पके बाल हो ? कैलासनाथ की शरीर कांति की तरह ? उसके सिर पर नेलवंक से बडी कातिपुंजों का झरना है क्या ? वह नटराज स्वर्ग से उतरें हुए राख के ढेरों की ओढनी है क्या ? १८४

(खचरों की विश्रांति के लिए) त्वष्टा से निर्मित चाँदिनी का तख्ता है क्या ? किन्नेर दंपतियों के बिछाये हुए मल्लियों का सेज्जा है क्या ? देवता स्त्रियों की साडी मानों धूप मे सुखाने के लिए बिछायी गयी हो ? इस तरह शक होती रहती है उस तरह भ्रांति की जरूरत नहीं है तुंम्हे। १८५

भूमाता अपने जीव संतान के पोषण के लिए अपने पर्वत स्तन से पिलाने देने वाले स्वच्छ पय (दूध प्रवाह होने से उस के जन्म स्थान पर बह दूध उमड कर आई कह सकते हैं। १८६

— —

# मरुत्सन्देश

## तृतीय भाग

## हिंदी टीका

उस उत्तर दिगंत में एक सैनिक शिविर के प्रांगण में एक सभा हो रही है। उस में टि· ए· रायल नामक आदमी के बलिदान की गाथा उस के दोस्त गाते रहेंगे। उसे सुनने थोडी देर वहाँ रुको। १८७

मेरी मातृ देवि के वक्षस्थल हिमालय पर दुष्ट व्यूह से अपने दीर्घ बाहु फैलाये हुए अपने शत्रु कौन है रे ! १८८

'इस ओर के पहाड पर वह आग किस से प्रज्वलित हुई ! इस शांति भूमि पर कौन सा दुशमन घूम रहा है। जिस देश में गांधी पैदा हुआ उस देशवासियों को हराने के लिए किसने निश्चय किया! जिस चंद्रमा में हरिण है उस को पकडने की इच्छा रखने वाला वह मूर्ख कौन है ! १८९

कुटिलबुद्धि से मेक मोहन रेखा को पार कर के टांकों शस्त्रों से यह चीन की सेना क्यों आयी ? विष सर्प की तरह वह मारने योग्य है। १९०

ऐसा कह कर रोष से प्रबल हुँकार से अपने देश की रक्षा के लिए एक आन्ध्र पुत्र से कोपाग्नि दृष्टियो से बड़ी शक्ति के साथ उस चीनी मृग का सामना किया गया। १९१

वह बी. ए. आनर्स परीक्षा के लिये दिल्ली में टहर कर पढाई में सम्मान पाते हुए यूनियन पब्लिक सर्वीस कमिशनवालो के सेलेक्षने में अग्रगण्य होकर डेहराडून मिलटरी पाठशाला में भर्ती होकर शिक्षा दीक्षत हुआ। १९२

जिसने अपने पैदा होने के पहले प्रताप पैदा होने से कालेज शिक्षण से प्रदीप्त हुआ हो। जिसकी गोद में युद्ध शब्द उत्तेजना पैदा करती हो ऐसा आदमी रण भूमि से कैसे दूर रह सकता है ? १९३

"पहले युद्ध भूमि में जो बाल चंद्रादि वीर पैने हथियारों से शत्रुओं के सिर काटकर उन सिरों को गेंद की तरह उछाला करते थे और खेला करते थे उनका मार्ग मैं अनुसरण करूँगा"। १९४

यह मेरे देश के शत्रुओं को निश्शेष करूँगा। संग्राम में विजय पाता चाहता हूँ। मत्त शत्रुओं को दबाऊँगा ऐसी भीषण प्रतिज्ञा लेते हुए। १९५

नीफा रंङ्ग में शोला पर्वत शिखराग्रों पर वीर अच्युतरायल कुपित सिंगों की तरह गरजा था। वह अपने शौर्याग्नि से दुर्णिरीक्षु हो कर था। १९६

दूर में जो चीनी शत्रु थे उस से डर गये। मेशीन गनों की गोलियों कतारों से ओस में (हिम में) अग्नि कणों को उज्वलित करते हुए उसे झुकाने के लिए आगे बढने लगे। १९७

वह हेमंत ऋतु को जिस ने सृजन किया था उस हिम पत्थरों की सर्दी में, शत्रुओं के फिरंगियों के आगों में वह अच्युन रायल शीतोष्ण के बीच में स्थित प्रज्ञ की तरह निश्चल हो कर धृतिमान हो कर था। १९८

शतृ की सेना हरों की तरह आगे बढ कर उस लड़के का तीर नहीं काट सका और लौट कर गया १९९

वह भूख गरुड था। साँपों के बीच की तरह वह क्रूर चीनी सैनिकों के बीच में कूद पडा। २०१

इतने में शत्रुओं के घेर लेने से अपने प्रतापाग्नि से उन्हे जलाते हुए कई गुना क्षण क्षण आगे बढ रहा था। २०२

वेमनायोगी अपनी बातों की छुरियों से समाज के दुराचारों को जिस तरह छेद लिया था वैसे ही शत्रुसेना के पंच-प्रणो के तंतुओ को वह काट डालने लगा। २०३

उस ओस के बादलो में छिपजाते दिखाई देते हुए और कभी न दिखाई देते हुए अपनी बडी आयुध कुशलता से चीनी सैनिको को मार डाला। २०४

पानी में बिछाये हुए जालो से मछिली जिस तरह अपरिचित रहते हैं उसी तरह तब शत्रु सैनिक उस की गहन, नए रणतंत्र को नहीं जान सके। २०५

अहा! अपने रैफिल की गोलियों से वह शत्रुओं का रुधिर हिमालय रूपी सफेद वस्त्र पर रुधिर की लालिमा से छापने लगा। २०६

शत्रुओं को वह ऐसा दिखाई दिया मानो यम अपने वाहन छोड कर आया हो। शिव अपने तीसरे नेत्र खो बैठा हो। शत्रु लोग उसे देख कर निश्चेष्ट रह गये। २०७

उस सारे युद्ध भूमि में स्वेच्छा से घूमते हुए हाथियों के सूँड के जैसे फिरंगों से शत्रुओं के सिरों को काटते हुए मत्त जंगली हाथी की तरह वह है, शत्रु सेना अपनी मृत्यु को बुलाने के लिए उस के पास पहुँचे। २०८

वह ऐसे दुश्मनो के देह काट कर उन टुकडों को ऊपर उछाल कर उन से जब का तब पंडाल बनाते हुए अपनी सेना के घव नहीं लगने देती थी। २०९

इस तरह नीफा रंङ्ग में अपनी शक्ति युक्तियों का खर्च कर के बंदूकों के धुएँ से दिन में ही अंधेरा बना कर एसी भ्रांति का सृजन किया मानो वह रात हो। २१०

उस के फिरंगो की गोलियों (की शब्दो से, की बौछार से आठो दिक्पालो की पत्नियाँ ज्यादा डर गये। लताएँ, पेडो जैसे अपने पतियों से आलिंगन कर लिये। २११

एक सोने का घडा हाथ लगने पर पुरुष के आनंद का हद नहीं होता है। और बिना प्रयत्न से (उन के आलिंगन में) दो सोने के घडे मिलने पर उनकी ख़ुशी की सीमा न रहेगी! २१२

पहले या आज जवानी में जो आदमी था जिस ढंङ्ग में भी स्त्री जो सुख देती है उस के प्रति विमुख है ? २१३

उन के आलिंगन की दृढता में जीर्ण हो कर टूट कर मोतियों के हार आसमान में सफेद कांति फैलाते हुए चमकनेवाले नक्षत्रों की तरह नीचे गिर पडे। २१४

शची देवी ने कई बार इंद्र से आलिंगन किया था इसलिए इंद्र का हृदय उमड पडा। वे टूटी हुई मोतियाँ (गिरने के पहले) चुभ जाने से इंद्र का वक्ष थोडा सा घायल हुआ। उसी रुधिर की रेखाएं पूरब की दिशा के अंबर पर ऐसे हों मानो छुए हुए हो। २१५

अपने पखों को काटने से कुपित हो कर इंद्र पर विद्वेष के कारण शची देवी के कुच बने और इंद्र के वक्ष को चुभो कर पीडित करने लगे। जन्मांतर द्वेष कितना प्रबल है। २१६

इंद्र इस तरह पीडित होते हुए भी, वह भय भगाने की मिषा से, उसे बार बार चुम्बन करते हुए खुश होने लगा। प्रतिभाशाली तकलीफ में से सुख ही निचोड सकता है। ११७

भुवि पर रणरंग बना, दिवि पर उस तरह प्रणय रंग बना दैव कल्पना कितनी वचित्र है ! ११८

अपने शौर्य दीप की ज्वाला में जल कर शलाकों की तरह शत्रु मरे और उस की राख लेपन के रूप में शिव को समर्पण किया अच्युतराय ने। ११९

वह कैलास नाथ के सामने स्मशान बना मरे हुए शत्रुओं के शरीर से जीवात्माएँ स्वर्ग प्रवेश करने लगे। १२०

देवता लोग आनेवाले सैकडों जीवों को देख कर सोचने लगे कि ये कहाँ से आये हैं। पास वाले हिमाद्रि को रात में देखने की इच्छा उन्हे हुई। १२१

तब घावों से भरे हुए शत्रुओं के शरीर से ऊपर निकली हुई रक्त से उन के सफेद कपडे लाल बने। उसी तरह गृहोन्मुख होने से उनकी पत्नियाँ उस लाली परांगनाएँ जो वसंत अपने पति पर छिडके थे उसे शक करने लगी। १२२

भूलोक में ऐसी लडाई दुर्विधि बल से चली। शतृओं के आघात लगने से शैलाद्रि के ऊपर सूरज पश्चिम दिशा की तरह हरहरा कह कर स्मरण करते हुए वीराच्युत गिर गया। २२३

गुरुचरण सिंग के दल में अग्रगामी वह चाँदनी की तरह वह कीर्ति नाक प्राप्ति कमाया अर्जुन के बेटे के समान युद्ध में गिरा। २२४

युद्ध करते समय फिर ट्रेनिंग के लिए बुलाया गया। लेकिन उस के लिए वह पसंद न आया। युद्ध में शतृओं को चीरते हुए ही खुद अपने प्राण छोड दिये। २२५

वह तेज ही प्रधान बना कर पैदा हुआ युद्ध में घर के बीच के सूर्य के समान प्रकाशित होकर शतृ सेना प्रवाह का सामना करते हुए, मर गया। २२६

अपनी सारी शक्ति स्वदेश पूजा में अर्पण कर के मरे हुए। उसे भारत के नेताओं ने स्तुति की थी। वीरों के लिए मरण ही भूषण है न ?। २२७

वह दुर्दिनों का काल है। बरसात के बादलों की तरह वह अपनें जीवनसार धाराओं को बरसा कर शतृओं की प्रतापाग्नि का शमन कर दिया। २२८

सेनापति त्रिग, पाल, चौधरी अचरज के साथ उसे अंजली श्रद्धा से दी थी। नेहू भी अपना विचार व्यक्त करते हुए उस पर प्रशंसा के पुष्प बरसाये। २२९

दैव चित्र! उस के निधन के आधीरात के समय लड़ाई बंध कर के चीनी सेना पीछे की ओर जा रही हैं यह खबर आकाश वाणी से सुना दी गयी है। दूसरे दिन सबेरे ही से शांति देवि प्रसन्न हो कर प्रत्यक्ष हुई। २३०

मृत भौतिक शरीर से अलग हुए नए सूक्ष्म शरीर का धारण कर के स्वराज्य लक्ष्मी की रक्षा करना छोड कर स्वर्ग राज्य लक्ष्मी पाये। ३१

वह हिमाचल (कैलास गिरि) से प्रकाशयुक्त रास्ते में वीर मूर्ति पुण्य से स्वर्ग चला गया। उस आये हुए को सब देवता लोग चकित हो कर देखने लगे। २३२

उस की सुंदरता पर मुग्ध हो कर मुख पर, गालों पर छाती पर पडक ठहरे हुए अपनी दृष्टियों को वे देवता लोग फिरह न बदल सके। २३३

वहाँ अप्सराएँ, सुराएँ, रंभा और उर्वसी गाती हुई नाचने लगी तो वह कल्प वृक्ष के चबूतरे पर खुशी से बैठ गया। २३४

शूर वंश में पैदा हो कर अतुल साहसी हो कर महान देश से आये हुए उस वीर को देखकर महेंद्र उसे सुंदर ताम्र पुष्पों की माला में अपने आनंदाश्रु की मोतियों से निबिडीकृत कर के उसे सौंप दिये। २३५

जिस की युद्धध्वनि से डर कर इंद्र की पत्नी शची अपने पति से आलिंगन रात भर किया था। वही शची तब उसे अपने बेलापन पर शर्मीली आँखों से देखा। २३६

मुरार्जीदेशाई का 'सोने का कंट्रोल' उस लोक में तो नहीं है। देवता लोग उस पर सोने की वर्षा बरसाने लगे। २३७

नारद, बृहस्पति, वायुदेव आदि आशीर्वाद दे कर बरसीला बारिश में प्रत्यक्ष कीर्ति कन्या का विवाह करने वाले दूल्हे की तरह वह शोभित था २३८

तब अच्युत का शरीर पुलकांकुरित होने से कृतज्ञता के साथ सिद्ध अप्सराओं के देखते हुए उन देवताओं का नमस्कार किया बाद में सूर्य लोक चला गया। २३९

हमारी भारत जनइत्री के प्रिय घूर्का सिख राजपूतों के सैनिक दल वीर विहार करके जिस तरह आग घाव को जलाता है उसी तरह चीनियों को भस्म किया। मरने के बाद वह शूर दल रोष रूप सुख से स्वर्ग में सुसज्जित हुए। १४०

'अप ने विधि निर्वहण में मरण भी मान्य है' — ऐसे भगवत् गीता वाक्य मानकर जो जो लोग नवीन भारत युध्द में प्रण त्याग किये थे उनको गीता माताजी ने प्यार कर आलिंगन किया। १४१

वे देवताओं से सम्मानित होकर ऊर्ध्व लोक में स्थित सुर्य मंडल में प्रवेश करके वहां रवि के रचित स्वागत तोरणों की छायाओं में उसकी पत्नी छाया देवी की मुस्कुराहटों की चांदनी में क्रीडा कर सके। २४१

जैसे स्वर्ण कार आप के सुवर्ण को मार मार कर दूसरा विभूषण करते है वैसे ही आत्मा भी, पूर्व रूप बदलकर नूतन जन्म के योग्य, कल्याणमयी, तनु को प्राप्त कर लेता है। २४३

रस भरित उस वीर गाथा को अनेक श्लोकों में ऐसा कह कर उस कथा सुनानेवाला नायक ने अपनी तंबूरा नीचे रख दिया। २३४

हजार आदमियों से ज़्यादा वे सभ्य थे। उन्हो कथामृत पिया था। खुशी से तालियाँ बजाये तब वह गायक दल। २४५

श्री ओलेटि चिरंजीवि नामक गेय कवीशों के शिष्य; थक कर प्यासे होगे। वह आखिर अपने काफी पीकर वहाँ के शीतवातावरण से ठंडा हो गया। वह वीर गाथा कथन से गरम हुआ अपने शरीर के चर्म पर थोडी देर उन पात्रों को रखकर पीने योग्य गरम कर लेंगे। २४६

---

